प्रकाशक
शिक्षा विभाग, राजस्थान के लिए
आधुनिक प्रकाशन
दाऊजी मदिर, बीकानेर 334001

आवरण सुशील सक्सैना

मूल्य सोलह रुपये नब्बे पसे मात्र

सस्करण प्रथम, 5 सितम्बर, 1989

मुद्रक एस० एन० प्रिण्टस,
नवीन शाहदरा, दिल्ली-110032

MOTI SOOKHE SAMUDRA KA
(Poetry)

Edited by Kilash Vajpeyi

Price Rs 16 90

# आमुख

राजस्थान के शिक्षक साहित्यकारो की सृजन-यात्रा को शुरू हुए 22 वर्ष बीत चुके हैं। 1967 मे शिक्षक दिवस प्रकाशनों की जिस शृंखला का सूत्रपात किया गया था, उसम अब तक 106 पुस्तकें सामने आ चुकी हैं। सृजन का शतक तो हमने गत वर्ष ही पार कर लिया था, अब हमारी यात्रा दूसरे शतक की ओर है—क्रमवद्ध गतिमान और पुख्ता। सृजन-यात्रा की इस सफलता पर मैं राजस्थान के शिक्षक साहित्यकारो को बधाई देता हू। मुझे विश्वास है कि अपनी रचनात्मक प्रतिभा और मौलिक ऊर्जा से वे पीढी को सस्कारित करने और मानव प्रकृति को परिष्कृत करने मे कामयाब होग।

शिक्षक साहित्यकारो की इन कृतियो को राष्ट्रीय स्तर पर मान्यता और सराहना मिली है। अपने प्रकाशनो मे हमने विविधता और गुणवत्ता दोनो पर ही ध्यान दिया है तथा देश के प्रतिष्ठित साहित्यकारो से उनका सम्पादन करवाकर उन्हे हर दृष्टि से स्तरीय बनाने का प्रयास भी किया है। जाहिर है कि उच्चकोटि के सम्पादन के कारण ऐसी रचनाए ही निखर कर सामने आई हैं जो युग की रचनात्मक सवेदना को सार्थक अभिव्यक्ति दे सकें।

साहित्य लेखन अपने आप मे एक अनुष्ठान है। यह सत्य तक पहुचने की मनुष्य की ललक का एक ऐसा यत्न है जिसमे क्षर न होने वाले 'अक्षर' की तथा चिरन्तन 'शब्द' की पूजा होती है। शब्द की यह अनुगूज ही युग की अनुगूज है। वर्तमान को सस्कारित करके एक आस्थावान उज्ज्वल भविष्य का निर्माण करना ही इसका लक्ष्य है। मुझे आशा है कि हमारे शिक्षक साहित्यकार इस कसौटी पर खरे उतरेंगे।

गत वर्ष के आमुख मे मैंने एक सुझाव दिया था। मैंने कहा था कि "साहित्य की सभी विधाओ मे गति के साथ लिखने वाले कलम के धनी अध्यापकगण शिक्षक दिवस योजना के तहत प्रकाशित होने वाली पाच पुस्तको की अगली कडी को इतना स्तरीय बनायें कि उनकी रचनाओ पर राज्य के विद्यालयो मे और साहित्य-सस्थाओ मे गोष्ठिया आयोजित की जाए। इसके लिए वे अभी से प्रयत्न मे लग जायें ताकि अगले वर्ष के प्रकाशनो मे उनकी वर्ष के दौरान लिखी गई प्रतिनिधि रचनाए ही प्रकाश मे आयें।" आशा है इस वर्ष की पाचो पुस्तकें इस कसौटी पर खरी उतरेंगी तथा साहित्यिक चर्चा का एक ऐसा माहौल बनेगा जो लेखकों और पाठको के बीच मे एक सार्थक सवाद सिद्ध हो सकेगा।

एक बात और। दिशाबोध (जुलाई, 1989) में मैंने खुली किताब के शैक्षिक उपहार की चर्चा की थी। खुली किताब से आशय है अध्ययन का वह मुक्त वातावरण, जो अकादमिक घुटन को दूर कर, शैक्षिक ऊब को मिटाये और बौद्धिक बोझिलता को हल्का करे। खुली किताब वह है जिससे दूसरी किताबें भी खुलें, जो पढ़ने-पढ़ाने का एक मुक्त वातावरण बनाये और चिन्तन व सृजन को नये आयाम दे। इसमें सबका विकास होगा—पढ़ने वाले का भी और पढ़ाने वाले का भी। अध्ययन केवल पद और इन्क्रीमेण्ट के तंग गलियारों तक सीमित नहीं रहेगा वरन् सरस्वती (ज्ञान, जिज्ञासा, रचनात्मक सृजन) के प्रति समर्पित होगा। साहित्य भी तो इसी का एक रूप है। एक अनौपचारिक शिक्षण है यह। जीवन की किताब से बटोरे हुए अनुभव जब गहरी संवेदनाओं से जुड़ते हैं तो अच्छे साहित्य का जन्म होता है। मुझे विश्वास है कि गुरुजन खुली किताब के खुले चिन्तन के आधार पर जो सृजन करेंगे वह स्थायी महत्व का होगा और पीढ़ी को संस्कारित कर सकेगा। मुझे उसी दिन की प्रतीक्षा है।

इस वर्ष प्रकाशित होने वाली पांच पुस्तकें हैं—

1 मोती सूखे समुद्र का (कविता संकलन) सं० कैलाश बाजपेयी।
2 अनुभव के स्फुलिंग (हिन्दी विविधा) सं० गोपाल राय।
3 पाचामृत (राजस्थानी विविधा) सं० नानूराम संस्कर्ता।
4 भीगी हुई रेत (कहानी संकलन) सं० चित्रा मुद्गल।
5 पग पग रंग (बाल साहित्य) सं० अनन्त कुशवाहा।

मैं इस अवसर पर अतिथि सम्पादकों, रचनाशील अध्यापकों, प्रकाशकों एवं उन सभी लोगों को धन्यवाद देता हूं जो इस अनुष्ठान में किसी न किसी प्रकार से भागीदार बने हैं। जिन लेखकों की रचनाएं इस वर्ष प्रकाशन में नहीं आ सकी हैं वे निराश न हों, बल्कि अपने लेखन की धार को और अधिक तराशने का प्रयत्न करें।

शिक्षक दिवस, 1989

(ललित के पंवार)
निदेशक
प्राथमिक एवं माध्यमिक शिक्षा, राजस्थान,
बीकानेर।

# भूमिका

कविता का समझने का मानदण्ड क्या हो ? क्या कविता ऐसा बहता पानी है जो अलग-अलग ऋतुओ म अलग अलग रगो वाला दीख पडता है ? क्या पानी का कोई अपना रग होता है ? क्या इस पानी को उपयोगितावादी दृष्टि से परखा जाए या फिर यह मान लिया जाए कि कैसा भी पानी हो, पानी का पानी भर होना काफी है आदि, अनेक प्रश्न एस है जिह समझे बिना पिछले बारह पद्रह वर्षों मे लिखी गई हिंदी कविता को सही ढग पर नही परखा जा सकता।

बीसवी शती के उत्तराध म यह कहना कि कविता नितान्त वैयक्तिक एकालाप है शायद बहुत उचित नही होगा। तव फिर कविता को हर स्थिति म जीवन से जुडा हुआ होना चाहिए और जब हम यह मान लेते हैं तो तत्काल ध्यान जीवन को सचालित करन वाली शक्तिया की ओर चला जाता है। वतमान शासन-व्यवस्था मे मनुष्य का भाग्य राजसत्ता और उसके द्वारा निधारित अथनीतियो द्वारा सचालित होता है। अथनीति की तह म अन्तर्राष्ट्रीय व्यापार और देश देशा की शासन प्रणालिया का हाथ रहता है। नयी वैज्ञानिक उपलब्धिया, नए उद्योगो के द्वार खोलती है और नए उद्याग की रीढ निर्मित होती है यत्र म। तब क्या आज के कवि की मानसिकता को समझन के लिए विज्ञान के विकसमान पखो की उडान को तोला जाए ? कुछ देशा ने व्यक्ति की आर्थिक उन्नति के लिए मुक्त व्यापार की स्वतत्रता को अनिवाय मानकर पूजीवादी अथ-व्यवस्था पर बल दिया किन्तु विज्ञान और यत्र के शतानी पजा स निसृत विप ने यह स्पष्ट कर दिया कि मुक्त व्यापार की छूट से सारा का-सारा अथतत्र थोडे से मुनाफाखोर उद्याग पतियो की गिरफ्त म चला जाता है और शेप जनता रोटी और छत की व्यवस्था जुटान म वक्त से पहले ही नष्ट हो जाती है।

भारत जसे देश मे जहा मिली-जुली अथ प्रणाली स्वीकृत है राजसत्ता भी लगभग वसा ही व्यवहार करती है जसा कि भारी उद्यागो का मालिक पूजीपति। परिणामत अपन देश म पाखण्ड, भयकर दुवित्तापन और नैराश्य पनपा है, जो

कभी घोर आक्रामकता का रुख अपना लेता है तो कभी आत्मर्दैन्य का। भारत की वतमान राजनीति ने एक विचित्र प्रकार का आर्थिक सास्कृतिक सकट पदा कर दिया है जिसका दो टूक उत्तर किसी भी एक विचारधारा के पास झलकता नही दीख पडता। मगर तब भी यह भरोसा बनाए रखने की ललक होती है कि शायद साहित्यकार को कोई उत्तर सूझेगा, क्योकि सामाजिक विसगतियो को प्रतिबिम्बित करने का एकमात्र पारदार शीशा उसी के पास होता है।

दुनिया म हमेशा स दो दृष्टिया रही हैं, जिनक परिणामस्वरूप दो तरह की सस्कृतिया पनपी है। पहली तरह की सस्कृति म केन्द्र हमेशा मनुष्य रहा और दूसरी मे इश्वर। दो दृष्टिया म पहली क अनुसार व्यक्ति समाज द्वारा परिभाषित होता है। समाज से अलग उसका अस्तित्व न श्रेयस्कर है और न ही प्रेय। दूसरी दृष्टि कहती है समाज कही है ही नही। जहा कही जाओ समाज को तलाशने, हर कही जब भी मिलेगा जो भी मिलेगा वह व्यक्ति ही होगा।

लगता है जैसे ये दोना दृष्टिया अतिवादी हैं। इन दोनो मे तालमेल बिठाकर ही आदमी महत्तर आदर्शों की ओर बढ सकता है। क्या कृष्ण, गाधी, आइसटाइन विवेकानन्द या काल मार्क्स व्यक्ति नही थे? क्या इन महापुरुषा को नजरअन्दाज करके समाज प्रगति कर सकता है? किसी समाज के विकास के लिए प्रतिभा सम्पन्न व्यक्तियो का होना जरूरी है। सबको एक ही फीत स नापने वाला फीता बहुत कारगर सिद्ध हो सकता है मगर कीमती या कल्याणकारी नही। साधारण और प्रातिभ के बीच के फक की समझ होनी ही चाहिए। जिस सृष्टि म दो पत्तियां तक एक जसी नही, वहा व्यक्ति की अवहेलना करना बहुत बुद्धिमानी का लक्षण नही है। किसी के हाथ कुशलता से काय करते हैं, किसी की वाणी। दोना प्रकार की अभिव्यक्तिया आदरणीय है, इसलिए यह जरूरी है कि हम एक एसे स्वस्थ और सन्तुलित समाज की सरचना करें जहा हर व्यक्ति अपने विकास की अन्तिम सीढी पर पहुच सके।

विज्ञान लगातार प्रगति करता जा रहा है मगर हर बार जब वह नया कुछ प्राप्त करता है तो साथ ही यह भी घोषित करता है कि उसकी जानकारी की तुलना म 'नाजानकारी' का क्षेत्र ज्यादा बडा और असाध्य है। पहले वैज्ञानिक हर नयी उपलब्धि के बाद गव स यह कहा करता था देखा मैंने कस प्रकृति पर विजय प्राप्त की मगर आज का वैज्ञानिक रहस्यवादियो अथवा धम क मम का समझने वाले मना की तरह विनत हो गया है।

हालाकि उसकी खोजो के कारण हुई औद्योगिक एव यात्रिक प्रगति ने एक निहायत निर्वैयक्तिक, मूल्यमूढ, रक्तपात्नान्त सभ्यता को जन्म दिया है। कोई भी

प्रगति, प्रगति नही, अगर वह पहले से बेहतर इन्सान को जन्म नही देती। आत्म-विकास की सरणि म इस तथ्य की परख जरूरी है कि तमाम नए आविष्कारो के परिप्रेक्ष्य म समाज कहा तक सभ्य हुआ है। हिंसा, आक्रामकता, बलात्कार, नाभिकीय युद्ध क खतरे, राष्ट्रो क बीच की ठडी पैंतरबाजी य सब आखिर हम किस ओर ले जा रहे ह?

हमारी विशेषता अनेकानेक जीवन शैलिया को एक सूत्र मे जोडन वाले उस तार की पहचान है जो सनातन काल से हम बचाती चली आई है। यहा अगर ब्राह्मण सस्कृति पनपी है तो उसी के साथ श्रमण सस्कृति भी। यहा अगर योग दृष्टि लोकप्रिय हुई तो साख्य दृष्टि भी। जिन्ह विश्व दशन की समझ ह व मानेंगे कि पूरी पथ्वी पर अब तक हुआ सारा का सारा चिन्तन इन्ही दो वर्गों म विभाजित होता है। विभिन्नता और वविध्य के बीच साक्षी रहकर जीवन जीन की शैली हमारी नितान्त अपनी है इसलिए सब कुछ जो विदेशी है, निन्दनीय नही होना चाहिए। मगर अन्धानुकरण भी कहा उचित होता है। विचार विनिमय स हमे कतराना नही चाहिए। व्यत्यय स सस्कृतिया स्वस्थ और पुष्ट होती है। हमारी सस्कृति का उत्स हमेशा स नीति थी। हमने जीवन के जिन चार पुरुषार्थों पर बल दिया था, व आज भी मले नही पडे। जब हमने धम को पहले खाने म रखवाया तो इसका मतलब यही था कि मर्यादा म रहकर कमाया गया धन (अथ) मर्यादा म रहकर पूरी की गई वासना (काम) और इन्द्रियो क स्तर एक दिन तप्त होकर मोक्ष की कामना बनग। मोक्ष किसी भी समझदार आदमी का अन्तिम लक्ष्य होना चाहिए। मोक्ष, यानी छुटकारा यानी कैवल्य या निर्वाण। इसे पलायनवाद कहने वाली दृष्टि धुधली या अधकचरी है।

अपनी परम्परा की पडताल हर नए रचनाकार के लिए जरूरी है और आज के युग म तो परम्परा का यह अमूल्य कोश और भी अधिक अथवान है क्योकि विज्ञान और यान्त्रिकी ने एक एक करके हमारी सारी अत सम्पत्ति छीन ली है। स्वप्न देखने की सुविधा अब शायद ही किसी को हो। जबकि मनोविज्ञान के अनुसार अगर स्वप्न गिर जाता है तो आदमी या तो जनक, बुद्ध या महावीर हो जाता है या फिर पागल।

वतमान युग म बढी हुई जनसख्या, अन्धी यान्त्रिकता, अदूरदर्शी औद्योगीकरण, प्रदूषण और सूचना विस्फोट आदि क कारण दश का सामूहिक अवचेतन इतना डावाडोल हो गया है कि किसी भी रचनाकार के लिए समाज मे अपनी सही भूमिका निर्धारित कर पाना दिन-ब दिन कठिन से कठिनतर होता चला जा रहा है क्योकि परिवेश जटिल हो चुका है इसलिए चिन्तन म सादगी नही रही क्योकि

व्यापारी सभ्यता का बोलबाला है इसलिए विचारों का अवमूल्यन हो गया है।

सूचना और प्रचार के युग में आम आदमी की दृष्टि, भागती कारों, जलती हुई बत्तियों मनोरंजन के साधनों और विशाल इमारतों पर पड़ती है। वह इसी सबको सत्य मानकर इन्हें पाने के लिए लालायित हो उठता है और अंत में इन्हीं सबके बीच खो जाता है। मगर सही रचनाकार के साथ ऐसा नहीं होता या कम-से कम उस रचनाकार के साथ नहीं, जिसने सिक्के का दूसरा पहलू भी देखा है। जो रचनाकार यांत्रिकता के इस युग में भी घूमते हुए पहिए के पीछे की धुरी देख पाता है वह इस शहरी कागारोल में खो नहीं जाता। किसी न किसी तरह वह अपनी अस्मिता बचा ही लेता है। युग चाहे जितना भयंकर हो कविता का बचना या कविता को बचाना जरूरी है।

हिंदी समर्थ भाषा है। उसने अतीत में बड़ी महत्त्वपूर्ण भूमिका निभाई है। तमाम तरह के शोषण के बावजूद वह आज भी समाज में सांस लेते आदमी के सुख-दुख को किसी-न किसी रूप में वाणी देती रही, इसी उद्देश्य को सामने रखकर अगर हम इन रचनाओं को पढ़ें तो इनमें एक बात जो सारी रचनाओं में निरंतर झलकती दीख पड़ती है वह है इन रचनाकारों का सामाजिक सरोकार। आसपास जो कुछ भी घट रहा है सही या गलत, उसकी गूंज इन रचनाओं में है। यह अलग बात है कि कहीं कुछ रचनाकार इस विसंगति को आत्मदया पर उतार लाते हैं तो दूसरे उसे एक तटस्थ दृष्टि से देखते हैं। कुछ में यह छटपटाहट सीधे सीधे एक प्रहारक स्थिति से छुटकारा पा जाने की नीयत लिए हुए है तो कुछ सामाजिकता की सीमा से भी आगे चले जाते हैं। हालांकि सामाजिकता से आगे जाने की कोशिश में वे चालू अर्थों में असामाजिक भी नहीं हो जाते वरन एक ऐसे अनुभव स्तर की सूचना देते हैं जहां सिर्फ मनुष्य ही महत्त्वपूर्ण नहीं सभी को जिंदा रहने का अधिकार है। यह दृष्टि अधिक व्यापक दृष्टि है—जिन लोगों ने तरंग विज्ञान, प्रमात्रा भौतिकी सूक्ष्म जैविकी, परिवेशीय मनोविज्ञान आदि विषय पढ़े हैं, वे मानेंगे कि यहां घास, कीड़ा और चिड़िया भी उतनी ही महत्त्वपूर्ण है जितना कि आदमी। आदमी को केंद्र में रखकर जो सिद्धांत आज तक गढ़े गए थे, वे सब अब सिर्फ इसलिए झूठे पड़ने जा रहे हैं क्योंकि वे एकांगी थे। इसका अर्थ यह नहीं कि मनुष्य की श्रेष्ठता में कहीं कोई व्यतिक्रम आया है, बल्कि इसका सीधा-सा मतलब यह है कि जो मनुष्य अपनी कल्पनाशीलता, सर्जनात्मकता और अवबोधन यानी परसेप्शन (Perception) के कारण आज तक महत्त्वपूर्ण माना जाता रहा है, वह मनुष्य अपना अस्तित्व तभी तक बचाए रख सकता है जब तक कि उसका पर्यावरण स्वस्थ है जब तक नदियां प्रदूषित नहीं हैं जब तक जंगल हरे हैं जब तक पशु-पक्षी बेदर्दी से मारे नहीं जा रहे।

बुद्धि आदमी को दूसरे जीवधारियो से अलग करती है ऐसा मानने मे किसी को एतराज न होगा। मगर अगर इसी बुद्धि के बल पर आदमी प्रकृति के साथ बलात्कार करता चला जाएगा तो आदमी स्वय भी बहुत दिन जिदा न रह पायेगा, इस सग्रह म मछली और पेड के बहाने जो रचनाए लिखी गई हैं वे निश्चय ही एक नये सवेदना-स्तर की आहट देती हैं, जिसे सामान्य आदमी अपनी आखो से नही देख पाता। ऐसा अनुभव कोई रचनाकार अगर पाठको का करवा पाय तो सही कवि दृष्टि होती है। इस सग्रह म एसी रचनाए बहुत थोडी ह, तब भी है तो, यही क्या कम है।

आहार, निद्रा भय और मथुन ये चार तो सभी की जिदगी का हिस्सा है, मगर इनके अलावा आदमी मे कुछ ऐसा है जो उसे दूसरे जीवधारियो से अलग करता है। आदमी के पास एक मन है जो सोचता है और जानता है कि सोचा जा सकता है। जिस आदमी मे दूसरे म जुडने की क्षमता अधिक होती है जो सवेदना के स्तर पर ज्यादा तरल होता है और जिसे अपने लिए गये क्षण को वाणी देना आता है उसे रचनाकार कहा जाता है, ऐसा विद्वानो का मत है। मगर अभिव्यक्ति के क्षणो म अक्सर ऐसा होता है कि पिछला कहा गया एक मॉडल बनकर सामने आ जाता है। परिणाम यह होता है कि लिखने वाले के लिए नयी होती हुई भी ऐसी रचना बासी ही होती है।

बहुतरे रचनाकार एसे होते हैं जिन्होने कभी कोई रचना पढी होती ह, जो उनके मन म कही अटकी रह जाती है। फिर जब कभी वे कविता करने बठते है तो अनजाने ही पहले पढी गई कविता ही लिख डालते हैं। इस सग्रह म ऐसी कई रचनाए है, जिनम दूसरो की गूज है।

कविता के विषय म यह कहना सही नही है कि वह अनायास फूटती है। अभिव्यक्त होने से पहले भी वह कही होती है, ठीक उसी तरह जैसे बादल। कही समुद्र की लहरो और सूर्य की किरणो के बीच फिर जो बादल हम आखो के सामने बरसता दीख पडता है उसकी भाप भी कई स्थितिया से गुजरती है। उसके साथ कई घटनाए घटती ह। हवा उसे कई कसौटियो पर कसती है। तब भी यह बिलकुल जरूरी नही कि एक भरी-पूरी घटा बरसे ही। बरसने के लिए उसका फटना जरूरी है। कई बार फटने की घटना होते होते रह जाती है। जिस तरह बादल बनने-बरसने का सिद्धात आज तक वैज्ञानिको की समझ म नही आया, उसी तरह कविता का भी हाल है। अभी हाल म मानसून को लेकर जो खोज हुई है उसे थ्योरी आफ केओस कहा जा रहा है।

वैज्ञानिको का कहना है कि हम यहा तक की खबर है कि बादल समुद्र की

लहरो पर बनत है, हवा उन्ह उडाकर ले जाती है, फिर उनका दल किसी विशेष दिशा की आर चलता ह, फिर घने जगल उन्ह बुलाते है, बादल वहा तक आ भी जात है मगर अगर तितलिया या और एस ही कुछ और जीवधारी राजी न हो तो बादल बिना बरसे निकल जात हैं। यही सिद्धात उन्होंने आदमी की सजनशीलता पर भी आरोपित किया है। सब प्रतिभाशाली लोग इसी सिद्धान्त क अनुसार सजन करते ह।

जो हो, इस सग्रह क लिए कविताए चुनन का काय बडा कठिन अनुभव सिद्ध हुआ। इसलिए कि उपलब्ध सामग्री इतनी दाहराव भरी थी कि निणय लन म मुश्किल पडी। दूसरा बधन इसके आकार का रहा और तीसरा यह कि जिस योजना के अतगत इस सग्रह का प्रकाशन होना है उसका उद्दश्य नय रचनाकारा को प्रोत्साहित करना है। आज भले ही वे कम समक्ष हा मगर कल क्या पता इन्ही म स कोई एक आग आ जाये ! तब शिक्षा विभाग की यह याजना और अधिक प्रशसनीय कही जायगी।

डी 203, साकेत एवयू II
नई दिल्ली-110017

(कलाश वाजपयी)

# अनुक्रम

## समर्पण

### भागीरथ भार्गव

सुनो डाक्टर,
यदि धैर्य से सुन सको
सच कहता हूं—
यदि यकीन कर सको।

मुझे कहा गया है—डाइग्नोसिस के बाद
कि दोहरी जिन्दगी जीता हूं—मैं।

मेरे डाक्टर, बताओ।
एक ही जन, एक ही काल और एक ही
समयावधि में
एक साथ दो दो जिन्दगियां जीता है?
ये मेरे समस्त अंग-प्रत्यंग सामने हैं तुम्हारे
मानो मेरी बात, परखो इन्हें—
कर डालो इनका परीक्षण।

लो, पढ डालो ललाट की रेखाएं
ये भाग्य रेखाएं भी हो सकती हैं
और संभव है—
माथे पर पड गये हों बल
अपनी ही ऐंठन से।

और य भी—सीधी ही रहती है लगातार
वक्रता नही उभरती है इनम
क्या इसीलिए रहस्यमयी है ?

पलको का झपकना लगातार होता है
क्योकि लगातार देख सकने की
सामर्थ्य ही नही रह गई है।
पलको मे वद आखें—बहुत बेहया है
सच है कि म उनसे सब कुछ देख पाता हू
पढ भी लेता हू
किन्तु तुम इन्हे परख कर देखो
सर्वाधिक आरोपा और विकृतिया की शिकार ये ही हैं

आरोप है—
कि य लगती है—भोली और निष्कलक
किन्तु है—इसके विपरीत
एकदम काइया और शरारत से भरी
पर सचाइ यह है कि तमाम एचापन इनम है।

आप अपन काना पर यकीन न करे
जान लोग क्या-क्या गढ लत है—
किस्स-कहानिया
और समस्त कान रुचि से इन्ह सुन लेत हैं
किन्तु,
मेरे कान, मेर अपने है—उन्ह दखभाल ला
कण नही हू—कवचधारी
इनक कपाट हैं खुले
विभिन्न राग रागिनिया के आस्वाद के बाद
अब य है निष्क्रिय
सुन तो सब कुछ लत है
पर अब नही हो पात हैं—तरगित।

नाक—अब नही रह गई है—
साफ, सुथरी ऊची व नुकीली
नथूने फूले रहत हैं—
हवा को तेजी से साथ भर तो लेते है
किन्तु छोड नही पात है—उसी गति से।

कपोल—कपोल-कल्पित हो गय हैं
विदा हो गई है उनकी लालिमा
उनक स्थान पर उभरन लगी हैं हड्डिया।

होठ—बहुत फडकत थ कभी
अब शात हैं
सुधारस नही इन पर
अकित है केवल—गरल की नीलिमा
जो मेरी ही अपनी विकृतिया की उपज है।

स्कध और बाहु—केवल दशनीय है—प्रदशन के निमित्त
दिखलाई दत ह—दृढ और विशाल
कितु नही ले पात ह—
शक्ति और साहस भरा कोई निणय।

हृदय की बात कहू—
पर बात सदा मस्तिष्क से
और मस्तिष्क की कही जाती है—
हृदय की कोई बात कभी होती ही नही है
कितु कथा-कहानियो मे दिल की भी
बात होती है।

मस्तिष्क भरा है—स्मतियो की रेखाओ से
अनेक ताने बानो से भरा है—
यह उलझनो का पुलिदा
नही है कोई समाधान।

मुझे लगता है—
मेरा हृदय अब भी है वही कोमल, भावुक
एक मास पिण्ड ।
सिफ इस अन्तर के साथ कि उसकी धडकनें
अब तेज होने लगी है ।
यह स्पदित हो जाता है क्षणावेश मे
धमनिया और शिराओ म गम लावे मा
दौडने लगता है मरा ही रक्त ।

पर मेरे डॉक्टर—
सर्वाधिक आरोपो का शिकार भी यही है ।

आरोप है—
यह है कालिमायुक्त
नही है योग्य कुछ भी पाने को
इसकी क्रियाए मात्र अभिनय हैं
यह बन गया है—अनेक नाटको का पात्र भर

डॉक्टर,
इसी के परीक्षण मे तुम्हारी समस्त योग्यता
दाव पर लग जायेगी ।
तुम सावधान रहना ।
कही तुम स्वय न बन जाओ नाटक के विदूषक

बहुत कुछ उदरस्थ करना होता है—
मीठा और कडुआ भी
इसीलिए यह उदर मेरा
अम्ल, पित्त और दुर्गन्धित वायु का
युद्ध क्षेत्र बन गया है ।

मुहावरो मे पढाया होगा किसी हिन्दी अध्यापक ने
कि पट मे बात नही पचती है
और अपच से उभर आता है यह ।

अब तुम ही देखो—
यह कैसा अजीर्ण है ?
जो चैन से न सो पाता है
और न ही सोने देता है
शरीर के दूसरे अवयवों को ।

और ये मेरी दो टांगें
कहते हैं—शुतुरमुर्गी हो गई हैं
और जिस जमीन पर टिकी हैं ये
वह भी मेरी अपनी नहीं रह गई है
आधार ही कहीं हिल गया है ।

अब यह सब तुम पर है—मेरे डाक्टर
विलम्ब न करो
सभी परीक्षण कर डालो

लो, समस्त अधिकार तुम्हें देता हूं
—शल्य क्रिया के
किसी भी अंग को चीर फाड़ डालो
और गले सड़े अंगों को काटकर दूर फेंक दो ।

सच, मुझे तुम्हारी प्रतीक्षा थी
झूठे आश्वासन बहुत थे
प्रशस्ति गान आस-पास गूंजते थे
मेरी कीर्ति पताकाएं लहराने लगती थीं—
चहुं ओर
और बस मैं एक मद में झूमने लगता था ।

देरी में हुआ तुम्हारा आगमन
किन्तु तुम आ सके यह क्या कम है ?
अच्छा होता तुम पूर्व में आते
चिंता न करो विकृतियां नहीं उभरी हैं इतनी
कि चिकित्सा ही संभव न हो ।

तुम नय और ताजे हो—
अनुभव की धार पर अभी कसे नही हो
कि तु मैं जानता हू—
नय ज्ञान और मेधा स युक्त हो तुम
इसीलिए अटूट विश्वास और निष्ठा के साथ
सौंपता हू तुम्ह—अपन आपको।

०

## सुनो शुभचिन्तक

**कमर मेवाड़ी**

तुम्हारे तरकश के सभी तीर
भोंथरे हो गए
अब वे नहीं कर सकते किसी का सहार
कानून और व्यवस्था का कवच पहन
तुम कितने दिन
अपनी जान की खैर मनाओगे
और शताब्दी के उत्तरार्द्ध मे
तुम्हारी मुस्कराहट का जादू
जब समाप्त हो जायेगा
तब हजार-हजार कण्ठो से निकलेगा विजय गान
और धरती पर
कविता की एक नई फसल लहलहायेगी
सुनो शुभचिंतक !
षडयन्त्रो की बाजीगरी की उम्र
अधिक लम्बी नहीं होती
फिर हमारे वक्त का इतिहास
सिर्फ वह नहीं है
जो तुम समझ रहे हो
वह तो तुम्हारे मन का अधकार है
जो तुम्हे न प्रशसा दे सकता है न यश ।

०

मेहमान बन मुस्कान आई है
रोक ले उल्लास को
हर उमर की देहरी पर
जिन्दगी ने
खुशी की एक घड़ी पाई है
सास अपनी
कहीं बेपर्दा
न हो जाये
गरल पीकर ही कोई
क्षण अमर बनता है ।

०

## मुस्कान

**दिनेश विजयवर्गीय**

जेठ की तपती दुपहरी म
एक काली लडकी
झील के किनारे
दूर पहाडी क आखिरी छोर पर
जहा लम्बे छोट दरख्तो के झुण्ड
आपस म बाह डाले मित्रवत खडे हैं
रस्सी डाले झूल रही है
और गाव के सेठ की भसो को
हरी घास चरा रही है
वह मुस्कराती है, अपनी मा की आर
जो दूर खजूरा और झाडिया से भर
ऊबट खाबड कटीले सक्डे रास्तो मे
टोकरी लिए छान वीन रही है
जि ह जलाकर शाम का सेकेगी रोटिया
तब बच्चो और थके हारे पति के चेहरे पर
पट भरने की सूखी मुस्कान होगी
इतने बरस गुजर गये
सेठ की चाकरी करते
पर उसके हिस्से मे कहा है
सेठ की पत्नी की तरह
त्योहारी मुस्कान ?

o

## भाषा

मालचन्द्र शर्मा

दरख्त और तिडक्त
सम्बन्धो की धरोहर को लेकर
होते जा रहे है हम—प्रगतिशील
आदमी की शक्ल मे उभरते जा रहे हैं
दिन प्रतिदिन
महज हड्डियो के ढाचे
समय के साथ
भाषा भी बदल गई है
आदमी के सम्पर्क की
अब आवाज नही है
बल्कि चारो ओर
मात्र हड्डियो की टकराहट है
जो एक लम्बा सुकून दे जाती है
एब्सड म्यूजिक के रूप मे
इन्सानियत के सौदागरो को

०

# आपको देख लिया

श्रीनन्दन चतुर्वेदी

मैं और ईश्वर
दो में से आपको
कोई एक चुनना हो
तो कहिए किसको
आप अपना—
मूल्यवान मत देंगे ?
राजनेता, अपने
परिचित से बोला ।
'ईश्वर को'
परिचित ने सोचकर
मुंह खोला ।
'हम तो प्रत्यक्ष है
ईश्वर का क्या लखा ?
उसका अस्तित्व भी
है या नही किसने देखा ?
कहते हुए नेता ने
सीने को ताना
सगर्व परिचित की
आखो मे झाका ।
"यही तो बात है
परिचित ने उत्तर दिया—
उसको अभी नही देखा
आपको—देख लिया ।

०

## वह लडकी

### ओम पुरोहित 'कागद'

सामने के झोपडे म
रहन वाली वह लडकी
अब सपन नही देखती।

वह जानती है कि सपन मे भी
पुरुष की सत्ता आ टपकती है
और कभी भी
उसक अबला होने का
लाभ उठा सकती है।

वह यह भी जानती है
कि सपना हो या यथाथ
पुरुष की माग पूरे बिना
उसकी माग
कभी भी भरी नही जा सकती।
इसीलिये अब वह
झोपडे मे निपट अकेली
यथाथ को भोगती है
और सपने टालती है।

o

## हिसाब-किताब

**त्रिलोक गोयल**

ससार के गडबड हिसाब किताब पर
आडीटर ने हस्ताक्षर करने स साफ मना कर दिया !
जन्म मत्यु की बलेसशीट नही मिल रही है
इसलिय आब्जक्शन कर दिया !!
समझ मे नही आता यह घोटाला क्या है ?
मानवा की जन्मदर बढ रही है/मत्युदर घट रही है।
सुखा के कल्प वक्ष की जडें कट रही है ॥
लगता है कुछ दो नम्बर का हिसाब किताब है !
आत्मा की अमरता और पुनजन्म की मान्यता का
शाश्वत सिद्धान्त सवथा हो गया है फेल।
जितने मरेंगे उतन ही ता जन्मेंगे, यही तो है ईमानदारी का खेल !!
बहुत मगजमारी करन पर गलती पकड मे आइ।
जीव जन्तुआ के घटने और मनुष्यो के बढने से ही
सामने आइ है वह सच्चाई !!
आखिर आत्मा तो सभी मे है—
अस्तु विकासवाद क इस युग मे
जीव जन्तु मर मरकर मनुष्य योनि धारण कर रहे है।
अपने पूव जन्म के सस्कारो के कारण ही आज के इन्सान
मक्खी-मच्छर, खटमल पिस्सू साप छिपकली
सूअर साड, कुत्ता-गधा आदि के सदगुणो से भर रहे है ॥

o

## मेरा शहर

हनुमान दीक्षित

हर अजनबी को पगलाया सा दिखता है मेरा शहर
मगर चन्द दिनों में उसे पागल बना देता है मेरा शहर
समय को नहीं देता दोष
मगर मजबूर पर कहर ढाता मेरा शहर,
इतनी भीड़ है कि आदमी का दम घुटता है
फिर भी, हर किसी को अकेला
फकत अकेला भटकाता है मेरा शहर,
पहली तारीख के शहशाहों को
आखिरी तारीखों में
उधारी पर जीना सिखा देता है मेरा शहर,
कितने ही जवान चेहरों को
न जाने किस कदर
झुर्रियों से भर देता है मेरा शहर,
'मैं इस शहर को खूब जानता हूं'
कहने वालों को
पहचानने से साफ
इन्कार कर देता है मेरा शहर,
अनगिनत खरीदने आये थे इसे
मगर एक एक कर
सभी को बेच, खा गया मेरा शहर।

०

सिर्फ आंकड़े बता-बता,
जग को झांसा दे सकता है।
किन्तु ईश्वर से डरो, मूर्ख।
जो नजर सभी पर रखता है॥

मैंने क्या किया बुरा तेरा,
फल फूल औषधियां दीं तुझको।
अन्तिम संस्कार समापन तक,
तेरी अर्थी को दी लकड़ी॥

पर भूल गया एहसान सभी,
तू है कृतघ्न।
है दूर नहीं वो दिन जब तू,
तरसेगा सांस-सांस खातिर।
पर सिर्फ कार्बन गैस तुझे,
बेचैन करेगी तड़फाकर॥

०

तुम स्थापित हो
पत्थर की विशाल
चट्टान की तरह
आदि अनादि काल म

और यहा फिर तुम
हार जाते हो

कि मैं एक देह
जो बदलती है
मरती भी है
किन्तु गतिशील है

निरंतर जल के
प्रवाह की तरह

और तुम—
तुम मात्र हाथ मलत
रह जाते हो
मेरे स्रष्टा

क्या इस तरह—
मैं हार कर भी
जीत नही जाता ?

क्या इस तरह
तुम जीत कर भी
हार नही जाते ?

मेरे—पिता
सृष्टि रचयिता

०

## मन स्थिति

अजना भटनागर

हम सब हो गये हैं
गुमराह
भटकते हुए मन प्रागण मे।
विचारो की गहनता मे
कुछ भी तो हाथ नही लगता,
कुछ भी तो नही—
शब्द उड जात है कपास के फाहा से।
शायद
बुद्धि ही पगु हो गयी है
या फिर
मन प्राण की चेतना हमने खो दी है
शब्द ने अय खो दिय
और भाव फटे चिथडे से
लटके हैं प्रश्न की सलीब पर
ऐस प्रश्न—
जिसका कोई हल नही,
कोई मूल्य नही।
और हम दख रहे है
पथरायी हुई आखो से
अपने को ही बेमानी होने के करीब पहुचन तक
जहा से हर राह चुक जाती है
हर दिशा बदल जाती है
जहा कुछ भी शेप नही हागा, कुछ भी नही,
सिफ बासो पर लटके हुए हम।

०

## धूल और धुआ

श्रीकृष्ण विश्नोई

धूल !
ठोकर खाती है,
उडती है—
फिर कही जाकर,
बैठ जाती है—
किसी बेवफा की तरह ।

पर धुआ !
घुटता है,
उडता है,
फिर कभी लौटकर
नही आता—
गये विश्वास की तरह ।

०

## उजियारो का आदी हू

**बुलाकीदास बावरा**

तुम्हें धुधलके प्यारे हैं मैं उजियारो का आदी हू
अन्तर की आवाज सुने, उन उणियारो का आदी हू ।

चमक-दमक की हाटें ही ऐ दोस्त ! तुम्हारी थाती है,
क्या करू गलिया को लेकर, मैं गलियारो का आदी हू ।

भटकावो की डचोढी चढ तुम पचम स्वर का स्वाग रचो,
जिनके सत् स्वर आन को, मैं उन तारो का आदी हू ।

गुलमोहर-गुलबासा की निगरानी तुम किय रहना,
मैं बबूला के कण्टकमय व्यवहारो का आदी हू ।

तस्वारें लो घोघो की तुम, तट के भोगी जोगी जो
मैं लहरो पर हो सवार, उन असवारो का आदी हू ।

पहन समय की पजनिया तुम रगरलिया म लीन रहो,
दग्ध रूप मैं, प्रबल ताप की बौछारो का आदी हू ।

पर किरणो का हामी जो मैं कथा दधि-जात नही,
स्वय प्रकाशित होत जो, उन आकारो का आदी हू ।

०

## सघर्ष

### विजयसिंह राव

सघर्ष प्रगतिशील जीवन है।
जिसका मार्ग प्रदर्शन
तन
और धन नही
मन करता है।

प्रगति का तात्पर्य
जीवन का उत्कर्ष
उसी का नूतन नाम—
सघर्ष ॥

सघर्ष रहित जीवन से कोई
प्यार नही।
जो नर
सघर्ष नही कर सकता
उसे जीने का अधिकार नही ॥

प्रगति का पथ सघर्ष से
आलोकित होगा।
आओ हम सब मिलकर
जीवन को सवारे,
सजायें गुलाब काटा

म खिलकर महकता है,
रसमय जीवन ही
पर्याय है, सघष का
रुको मत ! चलते रहो,
सघष ही जीवन है।

०

## तुम्हारे आने तक

**मदाकिनी काले**

हमे पता है,
तुम आसमा से बात करत हो,
हवा म तरत हो।
पर तुम्ह नही मालूम,
धरती पर चलने के लिये,
'बिस्कुटी' सडका पर, 'काली आइसिग'
की जाती है।
तुम्हारे पैरा तले की जमीन,
खिसक जाती है।
तुम स्वागत-आगत म मगन हो जात हो।
तुम्हारे लौटन के साथ ही,
आसमान सूखी धरती हो जाना है
तुम्हारे वापस आन तक।

o

## पूर्ण-विराम

### गिरवरप्रसाद बिस्सा

चाहते हो यदि
जीवन म कुछ करना
चलते रहो निरन्तर अबाध गति से
पीछे कभी न मुडना
क्योंकि भूल जाओगे अपन लक्ष्य को
उदय होगा
तुम्हारे मन के नागन मे अविश्वास का
सुनने पडेंगे लोगा से
तिरस्कार भर शब्द
और यादें घेर लेगी तुम्ह
असफलताओ की
जिनसे कभी न बढेंगे
तुम्हारे उत्साही कदम
आग बढने की अपक्षा
पहुच जाओग वही पर
जहा से शुरू किया होगा
जीवन का अभ्यास
और आयेगा जीवन मे एक विराम
जो तुम्हारे जीवन का
अध्याय समाप्त कर
बन जायेगा जिदगी का
पूण विराम ।

o

## अहसास

### सरला भूपेन्द्र

आज मन उजडा-उजडा क्या है
आज पलकें तन क्यो रही हैं
मेरे अस्तित्व के चारो तरफ
तोहमत का सरअजाम क्यों है
मगज में क्या-क्या आता है
मैं हर पल लघुतर क्यों कर बनायी जा रही हू
यह घुप्प अंधेरा मेरे दरवाजे ही क्यो खडा है
अनजान कोलाहल क्या डरावना लगता है
निस्सीम झुरझुरी-सी क्या छूट रही है मुझमे
मेरी निजता चुक क्या गई
इस चौखट और उस समदर के द्वार के बीच
एक बहता दरिया इस जगह आकर क्या सूखने लगा है
नाचीज मगर बहुत कुछ मेरा अपना ससार
मिठास भरी दुनिया रिस क्या गई
भीतर-भीतर बहुत कुछ धरधरा रहा है
चरमरा रहा है।
जिन्दगी के बोझ का बढते ही रहना
गडड-मड्ड कर रहा है मेरे समस्त परिवेश को
मुर्दनी का अहसास आहिस्ता आहिस्ता
थाह पा गया है
अचानक सब कुछ लील गया है मेरा यह अहसास
मेरी पूरी दुनिया को।

०

## गजल

### अरविन्द चूरुवी

वक्ष है इसानियत के पाव, इन्ह मत काटो,
दत है प्राण फल छाव इन्ह मत काटो।
गावो को पालते है वक्ष ये सब जानत है,
शहरा को पालत है गाव इन्हें मत काटो।
कोयल-पपीहा मोर गाकर मना करते हैं,
काक दल कह काव-काव इन्हे मत काटो।
भूमि हमारी माता है हम पुत्र हैं इसक
य रोकगे भूमि का कटाव इन्ह मन काटो।
इनको काटोग ता सब जीव उजड जायेंगे,
उखड जायेंगे ठौर ठाव, इन्हे मत काटो।
डाल की सारगी पर पवन 'गुनगुनाती है,
य करते सबका दिल बहलाव इन्ह मत काटा।
हरी पट्टी का 'एण्टीना पकड के बादल को,
कराता है बहुत छिडकाव इन्ह मत काटो।
धरती का कसर ओजोन छतरी-छेद है,
इन्ही से सम्भव है बचाव इन्हे [illegible] काटो।
ये धुआ सभ्यता का [illegible] छोडेगा,
कठिन आसजन बिना नि[illegible]।
आबादी घटाओ और व[illegible]
यही है [illegible] तो सुझाव [illegible]

०

## अध्यापक

### जयपाल सिंह राठी

मुझे वे
मानवता
निष्ठा से
नग्न
अतीत के सम्मान
वतमान व वैभव का लालची
तुच्छ स्वार्थी
कम के प्रति निष्ठर
प्रत्यारोपी
हड़ताली
कहने लग है ।

मैं
इच्छाओ से अतृप्त
प्रक्षेपी
भयभीत
एकान्त म साचता हू
कि
मैं वही अध्यापक हू ।
०

## गीला शब्द

### करन सिंह 'बेसर'

दिमाग की
दराज मे
पडा
गीला शब्द
दबाया
ऐंठा
मरोडा निचोडा
रस के लिए
पर
गीला शब्द
होता गया
शुष्क और
नीरस।
खीज
दे मारा
पत्थर-सा
पत्थर पर
फूट पडी
धारा रस की
भीग गया
पत्थर ।

o

## उपेक्षित कन्या

### मोती 'विमल'

मैं सोच रहा रहा था
बालक की
पर कन्या है।
हक्लाया-सा घूम रहा
मैं दरवाजे आग,
था सतति गह,
भनक पड़ी कर्णों मे
रुदन हुआ बच्चे का
पूछा क्या है ?
दाई बोली, सौभाग्य तुम्हारे
आई कन्या है !
हैं ?—खिन्न हो गई
मुख मुद्रा मेरी
लम्बी नाक सिकोडी
बोला, मैं सोच रहा था
बालक की, पर अब क्या है ?
बूढी मा बोली
'बेटा आखिर कूकू कन्या है
न बैठ सकी वह गूढ बात,
बिन देखे मुख बाला का
जो अबोध थी, ईश रूप थी—

रुख और ने मुख को मोड़ लिया।
अब दासी किसका उद्धारे
न दिखता विधि का दोष कहीं
न पतिव्रता सुनारी का।
दोष उसी मानव का है जो न अपनाये
और जिसने अतीत के अन्धकारमय
पृष्ठों में रच डाले सामाजिक बन्धन
लेन-देन व्यवहार चाँदी के टुकड़ों का
गर नहीं तो मैं—'पूछ रहा हूँ
मानव के शुभ्र भाल नारी
'कालिख' क्यों उपस्थित कन्या है?

०

## वारिस

**माधव नागदा**

बच्चा जब बढ़ता है
पिता अपने व्यक्तित्व को
पुनः गढ़ता है।
बच्चे का किलकना-कूदना
लगता है उसे अपना किलकना-कूदना,
बच्चे का खतरों से खेलना
भर देता है उसमें अन्तस का रिक्त कोना।
नन्हा बच्चा
पेड़ पर चढ़ता है
भयभीत मां पुकारती है पति को,
रोको वह गिर जायेगा
नीचे नुकीले पत्थर हैं।
पिता देखता है
उसकी आंखों में चमक दौड़ जाती है
पत्नी के कंधे पर हाथ रख
हौले से कहता है—
प्रिय, उसे चढ़ने दो
जो काम हम नहीं कर पाये
उसे करने दो
जो गिरने से डरेगा वह ऊपर कैसे उठेगा?

o

# पक्षी

## केशव आचार्य तरंग

पक्षी दिन भर काम म जुटे है,
क्या उनको अपने अपनो की परवाह ?
जनम-मरण, लेन-देन, रीति रिवाज, खान-पान,
बेटा-बेटी, ग्याति-सगति, आज-कल आदि ।
ऐसे ही मानव की, थातियो का रखल,
नहीं, पक्षी तो केवल पथ द्रष्टा है ।
आज जन्मा कल व्योम उडान—
नीड का निर्माण तिनको से
आज का दाना पानी आज, कल का ठिकाना नहीं,
न तो है यहा भण्डारन, न हवाई बगले ही ।
कुबेर का खजाना कौन चाहे ?
क्योंकि ये सभी नश्वरता की ओर
आज का बसेरा केवल डाल की जुगाड पर है
इस आकाशीय उडगण का कल क्या होगा पता नहीं ।
इसी भाति हमे भी पक्षी-सा जीवन मिला है
और हम चाहते है सभी थातियो को,
वो भी आने वाली पीढी के लिये ।
औ कहते है इसी प्रकार गुजारा है आज का कल का
मानव के आर्थिक जुगाड का ।

o

## बेटा इसी वतन का है

### तारासिंह

भात भात का रग लिए, हर फूल इसी गुलशन का है।
कितनी बोली बोलें भले, हर पछी इसी चमन का है॥
लकडी हो चाहे किसी पेड की, रग तो एक अगन का है।
जिस रुइ का बना पोतडा, धागा वही कफन का है॥
धरती को ता बाट लिया पर, ढाचा एक गगन का है।
एक रक्त सबके भीतर, भिन्न भिन्न रग बस तन का है॥
कश्मीरी हो या मदरासी, बेटा इसी वतन का है।
कौन है अपना कौन पराया, भेद भरम का, मन का है॥
बाहर तो चौकस रहते हो, घर का भीतर सभालो तुम।
जितना घाव किया अपनों ने, उतना कब दुश्मन का है॥
०

## नया मोड़

प्रकाश तातेड़

पतझड़ में
ठूंठ बनी शाखें
फिर से हो जाती हैं हरी-भरी।
सूखे झरनों और नदियों में
पावस के वरदान से
लौट आता है जीवन।
सुख-दुख, धूप छांव
कभी स्थायी नहीं रहते
ये घटते-बढ़ते हैं
चन्द्रकला की तरह।
बदलते रहते हैं
ज्वार भाटे की तरह
तब मानव-समाज में
कहां से आया
यह अन्तहीन वैधव्य
और आजीवन कारावास ?
काश ! हम
प्रकृति के प्रतिमानों से
कुछ ग्रहण कर पाते,
जीवन की विषमताओं को
नया मोड़ दे पाते !

०

## शिक्षक तुम्हे बदलना होगा

### पारसचन्द जैन

शिक्षक तुम्ह बदलना होगा
अब तक दीपक बन जल रहे तुम,
अब बनकर सूय
नये क्षितिज पर तुम्ह चमकना होगा।
नित नये परिवतनो की वेला म
आशा को सजोये रखना होगा।
अब तक रह केन्द्र म शिक्षा के तुम
अब बालक को लाना होगा।
अब तक केवल सक्रिय रहे तुम
अब बालक को क्रियाशील बनाना होगा।
शिक्षण की नीरस विधियो को छोड,
नई, रुचिकर विधिया अब अपनानी हागी।
जडता छोड, चेतन अब तुमको बनना होगा,
नये नवाचार अपनाकर,
राष्ट्रीय शिक्षा नीति को सफल बनाना होगा।
शिक्षक तुम्हें बदलना होगा।
o

## बस कविता

**ब्र ना कौशिक**

इस धूप छाव के/खेल से
मुक्ति के लिए/तडपता मैं
सोचता हू/कितना अच्छा होता
अगर मैं/पूव होता
फिर तुम/सूरज/मेरी मर्जी से
निकलते/रोशनी के याचक।
राष्ट्रो को/मित्र और अमित्र मे
बाटता/सन्धि के नाम पर।
अब सोचता हू,
पश्चिम ही होता/तो भी कुछ होता
शाम को/दरवाजा खटखटाते
तुम्हारा स्वागत करता/जरूरत समझता।
कहलवा देता/ ? घर मे नही है
कब आयेंगे/पता नही है
तब मैं/जानता होता
पश्चिम के अलावा/तुम जाओगे भी ?
तब/मेरा दिन/तुम्हारी गज होती
और मेरी रातें/मेरी इच्छा
आखिर/धूप छाव का खेल
पूव-पश्चिम/न होते
तो/क्या होता ?
०

## अति

### ईब्राहिम खा सम्मा 'जालोरी'

अति हर चीज की होती है दुखदाई
अति स बचो, कहते है विद्वान् मेरे भाइ।
काय की अति सन्तुलन बिगाड देती है
कज की अति मानव को जीवित जलाती है।
अन्याय की अति म रावण का नाश हुआ
दुयोधन की अति से महाभारत युद्ध हुआ।
अति वर्षा दखो बरबादी का माग बनाती
जन धन की करती हानि, भूमि बजर बनाती।
अति शीत मे जन जीवन अस्त व्यस्त हो जाता
वद्ध और असहाय को चपेट म न रौद्र रूप बनाता।
अत्याचारो की अति से बहुए यहा जलती
कलकित होती मानवता बात है खलती।
परिवार मे सन्तानो की अति छीन लेती तरुणाई
बच्चे रुग्ण अभावा म पलते होती जग हसाई।
पति-पत्नी दिन रात एक करत, पूरी पडती न कमाई
खाने के पडत हो जहा लाले, कसे हो विवाह-सगाई।
समय की माग को जिसन ठुकराया पिछड गया भाई
सीमित बनाओ परिवार, बात है सबके मन भाई॥

०

# कितना अच्छा होता

## व्रजभूषण भट्ट

कितना अच्छा होता
यदि मैं—
फूल न होता,
न तितलियां बार-बार आ आकर मेरा रस शोषण करती
न हर पल शूल चुभन या डर रहता
न सुरभि खोता
कितना अच्छा होता—यदि मैं फल न होता,
कितना अच्छा होता
यदि मैं
सागर न होता,
न कोई बार-बार आ-आकर मेरा अमृत मथन करता
न कोई मेरे रत्न बटोरता
न कोई मेरे खारेपन को बदनाम करता
तट से प्यासा न लौटता
कितना अच्छा होता—यदि मैं सागर न होता,
कितना अच्छा होता
यदि मैं
कवि न होता
जिससे
पर पलकों पर आंसू लख अधरों पर प्यास परख
रोशनी को बदनाम न करता
पीडा के गीत न लिखता
कितना अच्छा होता—यदि मैं कवि न होता।

o

## गहरे भेद

**गणेश तारे**

आख के आसू गर य साथी
बद नही रह पायेंगे
तो जीवन के गहरे भेद भी
भेद नही रह पायेंगे
अपन मोतियन को सम्हालो
व्यथ इह मत जाने दो।
अब तक लाखा लोग चल है
जग की कटीली राहो मे
किसका जीवन सारा बीता
प्रेयसी की ही बाहा मे
अध सत्य गर कोमल बाह
कटु सत्य ये राहे है
अपन कदमा को सम्हालो
भटक इह मत जाने दो।
कहने को तो सब है अपने
पर अपना तो कोई नही है
चाहे जिस इसा के आगे
दुख का रोना ठीक नही है
कुछ दुख को चुप रह कर—
पीने मे सुख की अनुभूति है
अपनी जिह्वा को सम्हालो
फिसल इसे मत जाने दो।
०

## मौत के मुह मे पहुच गया जमाना

चचल कोठारी

आज हर तरफ
लूट-खसोट,
ईर्ष्या द्वेष
स्वार्थ का नगा नाच
इन्सान को इन्सान के हाथो
खौफनाक मौत देख
जान गया असलियत इन्सान की
रो पडा जमाना ।

याद करें वो दिन
रामराज्य के
खुशहाली थी चारो ओर
और आज
भाई भाई मे नही प्यार
भूख दरिद्रता का दृश्य
यह तेरा वह मेरा
आपस की
छीना झपटी के बीच,
मारो मारो की आवाज सुन
बेहोश हो गया जमाना ।

